तथैवाऽन्यत्र—

**कायो जडो हि जीवः स्याज्जडाऽजडसमाह्वयः ।**
**अजडः परमेशानस्तयोरैक्यं जडं विना ।।**

प्रतिशरीरं भिन्नोऽपि जीवात्मैकशरीरावच्छेदेनैकोऽप्याधारादिस्थानेषु पृथिव्याद्यभिमानरूपाऽशुद्धिग्रन्थिप्रभावेण चतुर्मुखादिनाम्ना व्यवह्रियते । चितिसङ्कोच-चित्ताऽपरपर्याय-पृथिव्यादित्रयोविंशतितत्त्वगर्भ-मूलकारणप्रकृत्यात्मकस्थूलदेहरूपकार्मिकं सूक्ष्मदेहरूप-मायीयकारणदेहात्मकाऽऽणावाशुद्धिरूपाऽज्ञानमलावरणस्याऽपगमे तु शुद्धात्मा साक्षाच्छिव एव भवति,

**आत्माऽयं केवलः शुद्धः शिवस्यांऽशः सदाऽमलः ।**
**नित्यो निरञ्जनः शान्तस्तस्मादात्मा स्वयं शिवः ।।**

---

गणना शुद्ध-अशुद्ध उभयस्वरूप सात तत्त्वों में की गयी है, जैसा कि **'वृद्धजाबालोपनिषद्'** में कहा है— 'माया, काल, नियति, कला, अविद्या, राग और पुरुष इस प्रकार सात शुद्धाशुद्ध तत्त्व हैं ।'

उसी प्रकार **अन्यत्र** कहा गया है — **'कायो जडः'** इत्यादि । ''शरीर जड़ होता है, जीव जड़-अजड़ दोनों होता है । परमेश्वर अजड (चेतन) होता है । जीव और परमेश्वर की एकता जड (अचेतन) शरीर को छोड़कर ही होती है ।'' जीवात्मा परमात्मा का अंश है । वह परमात्मा से अभिन्न, एक है । परन्तु जब वह भिन्न-भिन्न शरीर का आश्रय लेता है, तब वह भिन्न-भिन्न प्रतीत होता है । जब पञ्चब्रह्मस्वरूप परम शिव पृथिवी आदि पांच भूतों का आश्रय लेते हैं, तब उनमें यह अभिमान जागता है कि ''मैं पृथ्वी का स्वामी हूँ, धृति(धैर्य)शक्ति से उसे धारण करता हूँ, क्रियाशक्ति से समस्त सृष्टि करता हूँ'' इत्यादि । यह अभिमान ही वह अशुद्धि ग्रन्थि है, जिसके प्रभाव से उसके सद्योजात आदि पांच ब्रह्मस्वरूप चतुर्मुख ब्रह्मदेव आदि नामों को धारण करते हैं । देहाभिमान के कारण जीवात्मा परमात्मा से एकता स्थापित नहीं कर सकता । चित्शक्ति का संकोच ही देहाभिमान का कारण होता है, जिसका अपर पर्याय है चित्त । पृथ्वी आदि तेईस तत्त्व उसका शरीर है । देहाभिमान से जीवात्मा कार्मिक, मायीय और आणव त्रिविध अशुद्ध अज्ञान मल से आवृत होता है । जब त्रिविध मल का आवरण हट जाता है, तब निर्मल, शुद्ध जीवात्मा साक्षात् शिव ही होता है ।

'अनुभवसूत्र' कहता है— ''यह जीवात्मा केवल शुद्ध सदा निर्मल शुद्ध शिव का अंश है अतः नित्य, निरंजन शान्त स्वयं शिव ही है ।'' अस्तु, प्रसंगवश विषयान्तर से विराम लेते हुए प्रकृत विषय का हम अनुसरण करें । इसका निष्कर्ष यह है कि ब्रह्मदेव

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

**इत्यनुभवसूत्रोक्तेः** । अलमप्रासङ्गिकेन । प्रकृतमनुसरामः । वस्तुतः स्थूलतादिदेहतद्गत-पृथिव्याद्यभिमानरूपाऽशुद्धिविशिष्टत्वादेव शुद्धशिवांशात्मनः कार्यत्वमिति ध्येयम् । तस्मान्न जीवनित्यत्वाऽनित्यत्वबोधकश्रुत्योर्विरोधः, अशुद्ध्यात्मकबन्धदशायां जन्यत्वस्य शुद्ध्यात्मकमुक्तिदशायां नित्यत्वस्याभ्युपगमात् । **'यतः प्रसूता जगतः प्रसूती तोयेन जीवान् विससर्ज'** (महानारायण १.४), **'प्रजापतिः प्रजा असृजत'**, **यतो वा इमानि भूतानि**

---

आदि देव परम शिव के कार्य तभी होते हैं, जब वे स्थूल, सूक्ष्म और कारणशरीर में पृथिवी आदि देहाभिमान करते हैं और यह देहाभिमान ही अशुद्ध अज्ञान मल का आवरण है । यह अज्ञानावरण ही विशुद्ध परमशिव के सद्योजात आदि ब्रह्मस्वरूपों का कार्य है ।[1]

अतः जो श्रुतियां जीव को नित्य कहती हैं, और जो श्रुतियां उसको अनित्य कहती हैं, उनमें परस्पर विरोध नहीं है । अशुद्धिस्वरूप बन्धन की स्थिति में उसकी 'उत्पत्ति' की संगति बैठती है और विशुद्धिस्वरूप मुक्ति की स्थिति में उसकी नित्यता् का ज्ञान होता है । **'यतः प्रसूता जगतः प्रसूती तोयेन जीवान् विससर्ज'** (महानारा. १.४),

---

१. स्वस्वरूप (आत्मस्वरूप) को विस्मृत कर देह को ही अपना स्वरूप समझना **देहाभिमान** है । परमशिव के तीन देह हैं— स्थूल, सूक्ष्म और कारण । अतः उसका **देहाभिमान** भी तीन प्रकार का होता है, कार्मिक, मायीय और आणव । वीरशैवदर्शन में चित्शक्ति का संकोच **बंधन** और उसका विकास **मोक्ष** होता है । परशिव जब स्वयं पूज्य और पूजक के रूप में लीला करना चाहता है, तब उसकी इच्छा, ज्ञान तथा क्रियाशक्तियां संकुचित होती हैं और आणव, मायीय और कार्ममल कहलाती हैं । यतः ये त्रिविध संकुचित शक्तियां बन्धन में डालती हैं, अतः **पाश** भी कहलाती हैं । दूसरे शब्दों में परशिव की इच्छाशक्ति के संकोच को 'आणव मल' कहते हैं, जिससे वह स्वयं को अपूर्ण समझता है । परशिव की ज्ञानशक्ति का संकोच 'मायीय मल (अज्ञान) है, जिससे घिरा शिवांशस्वरूप वह अपने को उससे भिन्न समझ कर शरीर, इन्द्रिय, बुद्धि आदि में अपनी सत्ता का अनुभव करता है । परशिव की क्रियाशक्ति का संकोच 'कार्ममल' (अज्ञान) है, जिससे घिरा वह स्वयं को अपूर्ण समझता है । परशिव की ज्ञानशक्ति का संकोच 'मायीय मल' अज्ञान है, जिससे घिरा वह शुभाशुभ कर्म करते हुए उसके फल का भाजन होता है । महत्तत्त्व (बुद्धि), अहंकार, मन, पांच ज्ञानेन्द्रिय, पांच कर्मेन्द्रिय, पांच तन्मात्रा और पांच महाभूत ये तेईस तत्त्व परम शिव का स्थूल शरीर है । जब परम शिव स्वस्वरूप को भूलकर पृथ्वी आदि को स्व-स्वरूप समझता है, तब उसका यह देहाभिमान उसके चतुर्मुख आदि विभिन्न नाम-रूपों को जन्म देता है । जब यह अज्ञान-मल हटता जाता है, तब वह साक्षात् शिवस्वरूप रहता है । परम शिव का त्रिविध मल से घिरा रहना ही उसका कार्यत्व है, केवल जन्म लेना कार्यत्व नहीं है ।

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

**जायन्ते'** इत्यादिश्रुतिभ्यः सचेतनस्य जगत उत्पत्तिराम्नायते । **'ज्ञाऽज्ञौ द्वावजावीशाऽनीशौ'** (श्वे. १.८), **'न जीवो म्रियते'** इत्यादिश्रुतिभ्य उत्पत्तिर्नाशश्च प्रतिषिद्ध्यते । तस्मादस्य मन्त्रस्य न विवर्तवादे तात्पर्यम्, किन्तु परिणामवादे तात्पर्यम्, चिच्छक्तिविशिष्टस्य ब्रह्मणोऽभिन्ननिमित्तोपादानकारणत्वात् । ब्रह्मणो मायाप्रतिबिम्बतरूपेण कारणत्वे स्वेन रूपेण कारणत्वाभावे **एतस्माजयते** इत्यस्य मन्त्रस्य स्वेन रूपेण ब्रह्मणः कारणत्वप्रतिपादकस्य विरोधात् न परव्याख्यानं मन्त्रानुकूलम् । किञ्च, ब्रह्मैव यद्यन्त्यकार्यपर्यन्तेन तेन तेनाऽऽकारेण

---

**'प्रजापतिः प्रजा असृजत्', 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते'** इत्यादि श्रुतियां सचेतन विश्व की उत्पत्ति प्रतिपादित करती हैं। **ज्ञाऽज्ञौ द्वावजावीशाऽनीशौ** (श्वेता. उ. १.८), **'न जीवो म्रियते'** इत्यादि श्रुतियों से जीवात्मा के जन्म-मरण दोनों का निषेध किया जाता है । अतः इस मन्त्र का तात्पर्य **परिणामवाद** के अनुसार समझना चाहिए **विवर्तवाद** के अनुसार नहीं ।

## विवर्तवाद और परिणामवाद

[**आचार्य शङ्कर** के अनुसार पञ्चभूत, प्राण, मन और सभी इन्द्रिय अक्षरब्रह्म के विवर्त हैं । **वाचारम्भरणं विकारो नामधेयम्** (छा. उ. ६.१.४), **अनृतम्** इत्यादि श्रुति- वचनों के अनुसार पञ्चभूतों से लेकर पृथ्वी तक समस्त पदार्थ अविद्या के विषय हैं । उनका नाम और रूप वाणी का विलास है, वास्तविक नहीं । वह अनृत मिथ्या है । क्योंकि उत्पत्ति के पूर्व उनकी सत्ता नहीं होती और अनंतर वे उसी विशुद्ध अक्षरब्रह्म में समा जाते हैं । एकमात्र अक्षरब्रह्म शाश्वत सत्य है । **एतस्माज्जायते प्राणः** (२.१.३) इत्यादि मन्त्र की व्याख्या करते हुए वे लिखते हैं— **'कथं ते न सन्ति प्राणादय इत्युच्यते। यस्मादेतस्मादेव पुरुषान्नामरूपबीजोपाधिलक्षिताज्जायत उत्पद्यतेऽविद्याविषयविकारभूतो नामधेयोऽनृतात्मकः प्राणः । 'वाचारम्भणं विकारो नामधेयम्' (छा. उ. ६.१.४) 'अनृतम्' इति श्रुत्यन्तरात् । ....एवं मनः सर्वाणि चेन्द्रियाणि विषयाश्चैतस्मादेव जायन्ते । ....यथा च प्रागुत्पत्तेः परमार्थतोऽसन्तस्तथा प्रलीनाश्चेति द्रष्टव्याः । यथा करणानि मनश्चेन्द्रियाणि तथा शरीरविषयकारणानि भूतानि ।**

यह व्याख्या **विवर्तवाद** के अनुसार है । **वेदान्तदर्शन** कारणमात्र को सत्य और कार्यमात्र को असत्य मानता है । जिसप्रकार रज्जु में सर्प की, सींप में चांदी की, मरु-मरीचिका में जल की और खम्भे में चोर की भ्रमात्मक मिथ्या-कल्पना की जाती है, उसी प्रकार अखण्ड सच्चिदानन्द परब्रह्म में समस्त प्रपञ्च की भ्रमात्मक मिथ्याकल्पना की जाती है । अतः समस्त प्रपञ्च ब्रह्म का **विवर्त** है । **सांख्यदर्शन** के अनुसार यह समस्त दृश्य

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

न विवर्तते इत्युच्येत, तदा आकाशादीनां शशशृङ्गवत् तुच्छत्वमेव स्यात्, स्याच्च प्रागसद्रूपप्रपञ्चस्य रज्जुसर्पवद् विवर्तत्वाङ्गीकारेऽसतः शशशृङ्गादेरपि विवर्तत्वम् । तदङ्गीकारे

---

प्रपञ्च त्रिगुणात्मिका प्रकृति की परिणति, परिणाम है । प्रकृति नित्य है, अतः प्रपञ्च भी नित्य है । **अद्वैत वेदान्त दर्शन** के अनुसार समस्त प्रपञ्च तमःप्रधान माया का **परिणाम** है । यतः माया मिथ्या है अतः प्रपञ्च भी मिथ्या है । यतः प्रपञ्च माया का परिणाम है, अतः वह ब्रह्म का विवर्त है । '**संक्षेपशारीरिक**'कार सर्वज्ञात्म मुनि कहते हैं—

> **विवर्तवादस्य हि पूर्वभूमिर्वेदान्तवादे परिणामवादः ।**
> **व्यवस्थितेऽस्मिन् परिणामवादे स्वयं समायाति विवर्तवादः ।।**
>
> (संक्षेपशा. २.६१)

**वीरशैवदर्शन** शक्तिविशिष्टाद्वैतदर्शन है, जिसके अनुसार यह व्याख्या समीचीन नहीं है । वह सृष्टिप्रक्रिया के लिए **अविकृत परिणामवाद** को स्वीकार करता है । उसके अनुसार परशिव की शक्ति के विकास से सृष्टि और उसके संकोच से प्रलय होता है । परम शिव की शक्ति उससे उसी प्रकार अभिन्न रहती है, जिस प्रकार चन्द्र से चन्द्रिका । शक्ति के संकोच अथवा विकास से परशिव में किसी प्रकार विकृति नहीं आती । यतः समस्त जगत् परमशक्ति के विकास का परिणाम है, अतः वह विकसित-शक्ति-विशिष्ट परशिव का परिणाम है । अविकारी परम शिव द्वारा सृष्टि एवं संहार होता है अतः इसे अविकृत परिणामवाद कहते हैं ।

वीरशैवदर्शन शिव से पृथ्वी तक छत्तीस तत्त्वों का विकासक्रम निरूपित करता है । इनमें परम शिव आद्य तत्त्व है । उसे जगत् की सृष्टि की जो इच्छा शक्ति जाग्रत् होती है, उस इच्छाशक्ति को **विमर्शशक्ति** कहते हैं । उस इच्छाशक्तिरूपा विमर्शशक्ति के दो भाग हैं— आन्तर ज्ञानशक्ति और बाह्य क्रियाशक्ति । इसप्रकार प्रकाशस्वरूप परम शिव की इच्छा-ज्ञान-क्रियारूपा विमर्शशक्ति परम शिव से अभिन्न मानने के कारण वीरशैवदर्शन को **शक्तिविशिष्टाद्वैतदर्शन** कहते हैं । परम शिव के शिव, शक्ति, सदाशिव, ईश्वर, शुद्धविद्या, माया, कला, विद्या, राग, काल, नियति और पुरुष ये बारह तत्त्व त्रिगुणातीत हैं । तेरहवां तत्त्व प्रकृति त्रिगुणात्मिका है । परम शिव की कार्योन्मुख इच्छाशक्ति मायाशक्ति में प्रवेश कर सत्त्व, रज और तमोगुण की साम्यावस्थास्वरूपिणी प्रकृति बन जाती है, और सुख-दुःख-मोहात्मक त्रिगुणात्मक प्रपञ्च की सृष्टि करती है । महत्तत्त्व से पृथ्वी तक तेईस तत्त्वों का मूल कारण यही प्रकृतितत्त्व है, प्रकृतिरूप में अवस्थित चित्शक्तिविशिष्ट परमशिवस्वरूप अक्षरब्रह्म से पञ्चभूत, प्राण, मन, पञ्च ज्ञानेन्द्रिय और पञ्च कर्मेन्द्रिय प्रादुर्भूत हुए हैं । उक्त सत्रह तत्त्व उसी अविकारी चित्शक्तिविशिष्ट परमशिवस्वरूप अक्षर- ब्रह्म का परिणाम है यही इस मंत्र का तात्पर्य है ।]

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

आकाशादिसत्यशशशृङ्गादितुच्छयोर्महद् वैलक्षण्यं न स्यात् । किञ्च, अधिष्ठानस्याऽन्यथाभानस्य विवर्तत्वे चराचरप्रपञ्चातिरिक्तत्वेन ब्रह्मणोऽसत्त्वप्रसङ्गः । तत्त्वे **'विश्वाधिको रुद्रो महर्षिः'** इत्यादिश्रुतिविरोधः, कार्यकारणभावबोधकाऽनेकश्रुतिविरोधश्च । किञ्च, अन्यथात्वं भिन्नत्वमिति चेत्, तस्याऽनुयोगित्वप्रतियोगित्वयोर्वक्तव्यत्वात्, ब्रह्मरूपाधिष्ठानप्रतियोगिकभेदस्यैवाऽप्रसिद्धेः,

---

## परशिवब्रह्म की उभयकारणता

इसी अविकृत परिणामवाद को स्वीकार कर अक्षर-ब्रह्म का सृष्टि-क्रम सुसंगत बैठता है । सूक्ष्म चिदचिद्रूपशक्तिविशिष्ट परशिव सृष्टि में कारण है, और स्थूल चिदचिद्रूप शक्तिविशिष्ट प्रपञ्च उसका कार्य है । शिव से पृथिवी तक छत्तीस तत्त्व परम शिव का ही विलास है । ऊर्णनाभिदृष्टान्त से यह सिद्ध है कि अक्षरब्रह्मस्वरूप परमशिव अभिन्न रूप से समस्त प्रपञ्च का निमित्त कारण भी है और उपादान कारण भी ।

[**अद्वैत-वेदान्त-दर्शन** की दृष्टि से दृश्यमान सम्पूर्ण जगत् माया के कारण ब्रह्म में भासमान ब्रह्म का ही प्रतिबिम्ब है ।] **वीरशैवदर्शन** इसे स्वीकार नहीं करता । ऐसा मानने पर ब्रह्म का प्रतिबिम्ब जगत् का कारण होगा, स्वयं ब्रह्म नहीं । जब कि **एतस्माद् जायते** इत्यादि मन्त्र ब्रह्म को साक्षात् जगत् के कारण के रूप में निरूपित करता है, जो प्रतिबिम्बवाद का विरोधी है । अतः वेदान्तदर्शनसम्मत व्याख्या मन्त्रानुसारिणी नहीं है ।

आकाश से लेकर कर्मेन्द्रिय तक प्रत्येक को उस उस आकार में साक्षात् ब्रह्म का विवर्त माने, तो जिस प्रकार शश शृंग की सत्ता काल्पनिक होती है, उसी प्रकार आकाशादि समस्त प्रपञ्च को काल्पनिक मानना पड़ेगा । इस असत् प्रपञ्च को ब्रह्म के विवर्त रूप में मान्यता देने पर शश शृंग को भी 'विवर्त' मानना पड़ेगा । [**अद्वैत वेदान्तदर्शन** केवल कारणस्वरूप ब्रह्म को सत्य मानता है । कार्यस्वरूप प्रपञ्च को नहीं, जब कि **वीरशैव-दर्शन** जगत् को भी सत्य मानता है । इस दृष्टि से विचार करने पर] आकाश से लेकर पृथ्वी तक के पदार्थ जो सत्य है, और शशशृंग जो असत्य है, दोनों में कोई अन्तर तथा वैलक्षण्व नहीं होगा । जगत् का अधिष्ठान ब्रह्म है । उस अधिष्ठान का ही अन्यथा भान प्रातिभासिक विवर्त (जगत्) मानने पर चर-अचर प्रपञ्च के अतिरिक्त ब्रह्म की सत्ता ही मिट जायगी । जब कि **विश्वाधिको रुद्रो महर्षिः** आदि श्रुतिवचन, जो विश्वाधिक परमात्मा को विश्व का निमित्तकारण कहते हैं, उसका तथा कार्य-कारण-ज्ञापक अन्य श्रुतियों का विरोध होगा । यदि अन्यथाभाव का अर्थ ब्रह्मभिन्न करें, तो अनुयोगित्व और प्रतियोगित्व दोनों को भिन्न-भिन्न कहना पड़ेगा । जिसका अभाव होता है, वह प्रतियोगी होता है । ब्रह्मरूप अधिष्ठान जगत् के प्रतियोगी के रूप में अप्रसिद्ध हैं । वेदान्तमत में आकाशादि प्रपञ्च ही अभावकोटि में है, अतः वह ब्रह्म का अनुयोगी नहीं हो सकता । निर्धर्मक, धर्मनिरपेक्ष ब्रह्म का कोई

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

तन्मते आकाशादिप्रपञ्चस्यैवाऽभावादनु-योगित्वासिद्धेः, ब्रह्मणो निर्धर्मकत्वात् प्रतियोगित्वासिद्धेरन्यथात्वस्याऽप्रसिद्धौ तद्भानस्याऽप्य-प्रसिद्धेः। किञ्च, निर्विशेषं ब्रह्म कथं तत्तदाकारेण विवर्तते? इत्यत्र दृष्टान्ताभावात्। रज्जुसर्पादिवत् किञ्चिद्विशेषाङ्गीकारे निर्विशेषत्वभङ्गप्रसङ्गः। यदि तत्तत्कार्याऽकार्य-विवर्तनानुकूलविलणसामर्थ्यं ब्रह्मणि, तदाऽस्मन्मतप्रवेशः। न चाऽत एव वस्तुतः प्रपञ्चस्योत्पत्तेरेवाभाव इति वाच्यम्, **'अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णाम्'**, **'मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्'** इत्यादिश्रुतेरप्रामाण्यापत्तेः। न च वेदप्रामाण्यसिद्ध्यर्थ-मचेतनमायाया जगत्कारणत्वं मायाप्रतिबिम्बितेश्वरस्य वा जगत्कारणत्वं वाच्यम्, अचेतनामायायाश्चेतनजीवेश्वरकारणत्वासम्भवात्, नीरूपस्य ब्रह्मणः प्रतिबिम्बासम्भवस्य दर्शितत्वान्न माया-प्रतिबिम्बितरूपेण ब्रह्मकारणत्वपरकव्याख्यानं युक्तम् ॥३॥

---

प्रतियोगी नहीं हो सकता। ऐसी स्थिति में उससे भिन्न अप्रसिद्ध होने के कारण उसका भान भी नहीं होगा। यदि ब्रह्म निर्विकल्पक (विशेषणरहित) है, तो आकाशादि आकार के रूप में उसकी प्रातिभासिक सत्ता कैसी होगी? इसमें कोई दृष्टान्त नहीं है। रज्जु-सर्प आदि दृष्टान्त मानने पर ब्रह्म की विशेषण- युक्तता का भङ्ग होगा। यदि ब्रह्म में इस प्रकार की शक्ति को स्वीकार करें, जो समस्त प्रपञ्च की रचना करने न करने का विलक्षण सामर्थ्य रखती हो, ऐसी स्थिति में आपका मत हमारे जैसा होगा। आप यह भी नहीं कह सकते कि 'इसीलिए प्रपञ्च की उत्पत्ति नहीं होती, वह ब्रह्म में मात्र प्रतिभासित होता है।' फिर **'अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णाम्'**, **'मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्'** इत्यादि श्रुतियों को अप्रमाण मानना होगा। (वेदान्तमत में अचेतन माया का जगत् का कारण है)। केवल वेद को प्रमाण सिद्ध करने के लिए अचेतन माया को जगत् का कारण अथवा उसमें प्रतिबिम्बित ईश्वर को जगत् का कारण नहीं कहना चाहिए। क्योंकि माया अचेतन है, जीव और ईश्वर चेतन है, अचेतन माया चेतन ईश्वर (शिव) और जीव का कारण नहीं हो सकती। (उस बिम्ब का प्रतिबिम्ब दर्पण पर पड़ता है, जिसका कोई रूप-आकार हो।) रूपहीन आकृतिहीन ब्रह्म का कोई प्रतिबिम्ब हो नहीं सकता यह पूर्व में प्रदर्शित है। अतः ब्रह्म को माया के कारण प्रतिबिम्ब के रूप में भासमान जगत् का कारण मानते हुए इस प्रकार की व्याख्या युक्तियुक्त नहीं है[१] ॥३॥

---

१. **आत्मत्वमीश्वरत्वं च ब्रह्मण्येकत्र कल्पितम्।**
**बिम्बत्वं प्रतिबिम्बत्वं यथा पूषणि कल्पितम्॥**
(सि. शि. ५.३७)

जिस प्रकार एक सूर्य में बिम्ब और प्रतिबिम्ब कल्पित हैं, उसी प्रकार एक परब्रह्म में जीवज्व और ईश्वरत्व कल्पित है। इस स्थल में बिम्ब-प्रतिबिम्बभाव युक्तिसंगत है।

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

षट्स्थलपरशिवब्रह्मणश्चराचरविश्वकारणत्वेन विश्वाधिकत्वमुक्तम्। इदानीं तस्य तन्तूत्पन्नपटस्य तन्त्वात्मकत्वम्, समुद्रोत्पन्नफेनतरङ्गादेः समुद्रात्मकत्वमिव स्वात्मशक्तिविकासेन विम्बात्मकत्वमाह—

**अग्निर्मूर्धा चक्षुषी चन्द्रसूर्यौ**
**दिशः श्रोत्रे वाग्विवृताश्च वेदाः ।**
**वायुः प्राणो हृदयं विश्वमस्य**
**पद्भ्यां पृथिवी ह्येष सर्वभूतान्तरात्मा ।।४।।**

**अग्निर्मूर्धा** इति। **अग्निः** = अग्नित्वेन रूपितो द्युलोकः, **'असौ वाव लोको गौतमाग्निः'** इति श्रुतेः,

**यस्याऽग्निरास्यं द्यौर्मूर्धा खं नाभिश्चरणौ क्षितिः ।**

---

**अवतरण भाष्य**— षट्स्थलस्वरूप परमशिवं अक्षरब्रह्म चराचर विश्व का कारण होने के कारण विश्वोत्कृष्ट, विश्वाधिक है। इस प्रकार का प्रतिपादन पूर्व मन्त्र में किया गया है। अब अग्रिम मंत्र में यह निरूपित किया जा रहा है कि "परम शिव अपनी ही शक्ति को विकसित कर उसी प्रकार विश्वरूप बनता है, जिस प्रकार धागों से बना कपड़ा धागों का ही स्वरूप होता है। अथवा जिस प्रकार समुद्र से उत्पन्न बुलबुले अथवा लहरें समुद्र का ही रूप होती हैं, उसी प्रकार विश्व का कारण परमशिव विश्वस्वरूप होता है।

*मन्त्रार्थ*– **समस्त विश्व परम शिव का शरीर है। द्युलोक उसका मस्तक, चन्द्र और सूर्य दो नेत्र, पूर्व आदि दिशाएं उसके कर्ण, वेद उसकी वैखरी वाणी, महावायु उसके विश्व-शरीर में अन्तःसंचार करने वाला प्राणवायु, चराचर विश्व उसका हृदय, पृथ्वी उसके दोनों पाद और स्वयं वह सर्वान्तर्याभी समस्त विश्व में उसी प्रकार रहता है जिस प्रकार पांचभौतिक स्थूल शरीर में उसी का अंशस्वरूप जीवात्मा ।।४।।**

**व्याख्या** — यह सम्पूर्ण मंत्र रूपकमय है, जिसमें परम शिव का विराट् विश्वस्वरूप वर्णित है। **अग्निर्मूर्धा** इत्यादि। इस मन्त्र के तृतीयचरणस्थित **अस्य** पद का सम्बन्ध सर्वत्र है। **अग्निः अस्य मूर्धा** = इस परशिवस्वरूप अक्षरब्रह्म का मस्तक अग्निस्वरूप द्युलोक (स्वर्ग) है। जैसा कि **'छान्दोग्योपनिषद्'** का वचन है— **असौ वाव लोको गौतमाग्निः**। स्मृति कहती है—

**यस्याऽग्निरास्यं द्यौर्मूर्धा खं नाभिश्चरणौ क्षितिः ।**
**सूर्यश्चक्षुर्दिशः श्रोत्रं तस्मै लोकात्मने नमः ।।**

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

**सूर्यश्चक्षुर्दिशः श्रोत्रं तस्मै लोकात्मने नमः ।।**

इति स्मृतेश्च । अस्येति तृतीयपादस्थस्य पदस्य सर्वत्राऽनुषङ्गः कर्तव्यः । तथा च **अस्यैव** परशिवब्रह्मणः, **मूर्धा** = शिरः, **चक्षुषी** = नेत्रे, **चन्द्रसूर्यौ,**

**वन्दे सूर्यशशाङ्कवह्निनयनं वन्दे मुकुन्दप्रियं**
**वन्दे भक्तजनाश्रयं च वरदं वन्दे शिवं शङ्करम् ।।**

इति स्कान्दोक्तेः । **दिशः** = प्राच्यादिरूपाः, **श्रोत्रे** = कर्णौ, **विवृताः** = वर्णाध्वादि-स्थूलरूपेण **विवृतिं** विकृतिं गताः, **वेदाः** = ऋगादयः, **वाक्** = वैखरी वाक् । उक्तं चाऽभियुक्तैः—

**'ततः शब्दात्मकत्वेन विवृताऽर्थमयी भवेत्'** इति,

---

उस चतुर्दश-भुवन-स्वरूप परम शिव को नमस्कार है, जिसका मुख अग्नि, मस्तक द्युलोक, आकाश नाभि, पृथ्वी चरण, सूर्य नेत्र और दिशाएं श्रोत्र (कान) हैं ।

**चन्द्रसूर्यौ अस्य चक्षुषी** = चन्द्र और सूर्य उस परशिव ब्रह्म की आखें हैं, जिससे वह समस्त विश्व का दर्शन करता है, उसे आल्हादित और प्रकाशित करता है । **स्कन्द-पुराण** का वचन इसमें प्रमाण हैं—

**वन्दे सूर्य-शशाङ्क-वह्निनयनं वन्दे मुकुन्दप्रियं**
**वन्दे भक्तजनाश्रयं च वरदं वन्दे शिवं शङ्करम् ।।**

मैं विष्णु के आराध्य कल्याणकारी (शङ्कर) परम शिव की वन्दना करता हूँ, जो **त्रिनेत्र** सूर्य, चन्द्र, और अग्नि नेत्रों से सम्पन्न है । और जो भक्तजनों के आश्रयदाता हैं ।

**दिशोऽस्य श्रोत्रे** = पूर्व आदि दसों दिशाएं उस परम शिव के दोनों कान हैं, जिससे वह समस्त विश्व की बाते सुनता है । [सम्पूर्ण आकाश को दस भागों में बांटकर उसे दस दिशाओं का नाम दिया गया है । आकाश का गुण है 'शब्द', **शब्द- गुणकमाकाशम्** । अतः इस रूपक की संगति बैठती है ।]

**विवृता वेदा अस्य वाक्** = वर्णाध्व आदि स्थूल रूप से प्रसृत ऋग्वेद आदि वेद और शिक्षा-कल्प आदि छः अङ्ग उस परम शिव की वैखरी वाणी है । इसमें अभियुक्त-वचन प्रमाण है—

**ततः शब्दात्मकत्वेन विवृताऽर्थमयी भवेत्**

पश्चात् शब्द (वेद वाङ्मय) के रूप में रूपान्तरित होनेवाली परम शिव की वैखरी वाणी कल्याणमय अर्थप्रद होती है । वैखरी वाणी के विषय में यह श्लोक द्रष्टव्य है—

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

**स्थानेषु विवृते वायौ कृतवर्णपरिग्रहा ।**
**वैखरी वाक् प्रयोक्तृणां प्राणवृत्तिनिबन्धना ।।** इति च।

नन्वस्य ब्रह्मणः प्राणस्यैवाऽभावात् कथमस्य वाचः प्राणव्यापारनिबन्धनत्वमित्यत आह— **वायुः प्राण** इति । अस्य **वायुः** महावायुरेव । **प्राणः** = विश्वमयशरीरान्तःसञ्चारी वायुः । अस्य **विश्वं** चराचरात्मकं सर्वं **हृदयं** प्रणवमयचिच्छक्त्यात्मकम्, **हृदयं मूलविद्या** इत्यागमोक्तेः,

**हृदयं तद् विजानीयाद्विश्वस्यायतनं महत् ।**

इति श्रुतेः,

**वृक्षस्थं पत्रपुष्पादि वटबीजस्थितं यथा ।**
**तथा हृदयबीजस्थं विश्वमेतच्चराचरम् ।।**

(सि. शि. २०.४१)

---

**स्थानेषु विवृते वायौ कृतवर्णपरिग्रहा ।**
**वैखरी वाक् प्रयोक्तृणां प्राणवृत्तिनिबन्धना ।।**

परा (सूक्ष्मा), पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी इन चार विधाओं में विभक्त वाणी में अन्यतम वैखरी वाणी वायु का कण्ठ आदि स्थानों में आघात होने पर स्वर-व्यंजन वर्णों का आकार लेती है और उसके प्रयोगकर्ताओं के प्राण-संचालन का माध्यम होती है ।

अब यह प्रश्न उपस्थित होता है कि परमपुरुष को **अप्राण** कहा गया है । परम शिव में जब प्राण का ही अभाव है, तब उसकी वैखरी वाणी वेद वाणी किस प्रकार प्राणसंचालन करती है? उसका समाधान इस प्रकार किया गया है— **वायुः प्राणः। वायुरस्य प्राणः** = पञ्च महाभूतों में अन्यतम महावायु उस परम शिव का महाप्राण है, जो उसके विश्वस्वरूप शरीर के गर्भ में संचरण करता है । **विश्वम् अस्य हृदयम्**— स्थावर-जंगम-स्वरूप समस्त सचेतन विश्व इस परम शिव का हृदय है । वह हृदय-स्थल प्रणवमय चित्शक्तिस्वरूप है । इसमें अनेक वचन प्रमाण हैं । जिसमें आगम वचन है— **हृदयं मूलविद्या** अर्थात् परमशिव का हृदयस्थल ओंकारमयी मूलविद्या, मूलमन्त्र ओंकार है । श्रुति कहती है—

हृदयं तद् विजार्नायाद् विश्वस्याऽऽयतनं महत्

उस चित्शक्तिस्वरूप प्रणव को परम शिव का हृदयस्थल समझना चाहिए, जो सम्पूर्ण विश्व का विशाल आयतन (घर) है । समस्त विश्व चेतन शक्ति में निहित है, वह चैतन्य शक्ति से ओत प्रोत है । **श्रीरेणुकभगवत्पाद** कहते हैं—

वृक्षस्थं पत्र-पुष्पादि वटबीजस्थितं यथा ।
तथा हृदयबीजस्थं विश्वमेतच्चराचरम् ।।

(सि. शि. २०.४१)

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

इति **रेणुकभगवत्पादोक्तेश्च** । **चितिः स्वतन्त्रा विश्वसिद्धिहेतुः** (प्रत्यभिज्ञाहृदय. सू. १) इति **शक्तिसूत्रस्थितेः** । सदाशिवादि-भूम्यन्तचराचरविश्वोत्पादनस्वतन्त्रचिच्छक्त्यामस्यां हृदयाख्यायां परशिवाभिन्नायां प्रसरन्त्यां सर्वस्य विश्वस्य प्रसरणस्य निवृत्तप्रसरायां च निमेषस्य **यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्तीति** (तै. १), **सर्वाणि ह वा इमानि भूतान्याकाशादेव समुत्पद्यन्ते, आकाशं प्रत्यस्तं यन्ति** (छां. १. ९. १) इत्यादिश्रुतिसिद्धत्वादुपादानोपादेययोरभिन्नत्वाद् विश्वमेवाऽस्य हृदयमित्युक्तम् । एतदन्यस्य मायाप्रकृत्यादेश्चित्प्रकाशभिन्नत्वाज्जडत्वान्न सदाशिवाद्य-जडकारणत्वम्, न वा स्वातन्त्र्येण जडप्रपञ्चकारणत्वम्, किन्तु स्वप्रतिस्फुरितचिच्छक्ति-रूपेणैव । **पृथिवी** = भूमिः ।

---

(विश्वस्वरूप शिवयोगी का स्वरूप निरूपण करते हुए ग्रन्थकार लिखते हैं कि) जिस प्रकार वटवृक्ष में रहने वाले पत्र-पुष्प-फल-शाखा आदि वट-बीज में अन्तर्निहित रहते हैं, उसी प्रकार परम शिव के प्रणवमय चित्शक्तिविशिष्ट हृदयबीज में सम्पूर्ण चराचर विश्व अन्तर्निहित रहता है ।

**'प्रत्यभिज्ञाहृदय'** शक्तिप्रतिपादक प्रथम सूत्र स्पष्ट कहता है— **चितिः स्वतन्त्रा विश्वसिद्धिहेतुः** । (स्वतन्त्र चित्शक्ति विश्व की सिद्धि का कारण है ।) इन अनेक वचनों के प्रमाणों से यह सिद्ध है कि सदाशिव से भूमिपर्यन्त सम्पूर्ण छत्तीस तत्त्वों का यह चराचर विश्व है, उसके उत्पादन में प्रणवस्वरूपा चित्शक्ति समर्थ है, जिसको हृदय-स्थल भी कहते हैं । वह परशिव से अभिन्न है । उसका जब प्रसार (उन्मेष) होता है, तब विश्व का प्रसार (उन्मेष) होता है । उसका प्रसार जब रुक जाता है, तब विश्व का निमेष होता है ।

यह बात **'तैत्तिरीयोपनिषद्** और **छान्दोग्योपनिषद्'** के मन्त्रों से प्रमाणित है । इसमें प्रथम मन्त्र इस प्रकार है— **यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते । येन जातानि जीवन्ति । यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्तीति** । (तै. भृ. १) (चित्शक्तिस्वरूप जिस परम शिव से सम्पूर्ण पंचभूत और पांचभौतिक देहधारी जन्म लेते हैं, जीवित रहते हैं, प्रयाण करते हैं और उसी में विलीन होते हैं ।) दूसरा मन्त्र इस प्रकार है— **सर्वाणि ह वा इमानि भूतानि आकाशादेव समुत्पद्यन्ते । आकाशं प्रत्यस्तं यन्ति** (छा. उ. १.९.१) । (चित्शक्ति ऊर्ध्वलिंगस्वरूप ईशान ब्रह्म से उत्पन्न) आकाशांग सदाशिव से ही समस्त पंचभूत और पांचभौतिक देहधारी उत्पन्न होते हैं और उसी में विलय प्राप्त करते हैं । इसप्रकार श्रुति वचनों से यह प्रमाणित है कि चित्शक्ति विश्व का उपादानकारण है और विश्व उपादेय है । यतः उपादान और उपादेय दोनों अभिन्न है, अतः चित्शक्ति से अभिन्न चराचर विश्व ही परम शिव का हृदयस्थल है । चित्शक्ति से भिन्न माया-प्रकृति आदि चित्प्रकाश से भिन्न और जड़ है । वह सदाशिव आदि चेतन का कारण नहीं हो सकती । साथ ही स्वतन्त्र रूप से जड़ प्रपञ्च का कारण नहीं हो सकती, किन्तु स्वयं में प्रतिस्फुटित चित्शक्ति के रूप में ही समस्त प्रपञ्च का कारण होती है ।

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

**पद्भ्याम्** = पादौ। **'प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्'** इति तृतीया। **एष उक्तः** परशिवो विश्वात्मको हि विश्वरूप एवेत्यर्थः। **सर्वभूतान्तरात्मा** = सर्वेषां भूतानां जीवानामन्तरात्मापि भवति, तत्तत्प्राणिप्रेरकत्वेन सर्वहृदयान्तर्वर्तीश्वरोऽपि भवतीत्यर्थः।

**एको देवः सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा।**
**कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च।।** (श्वे. ६.११)

इति श्रुतेः,

**यः सर्वाणि भूतान्यन्तरो यमयत्येष त आत्मा अन्तर्याम्यमृतः।** (बृ. ३.७.१४.)

इति च श्रुतेः। उक्तं च कृष्णगीतायाम्—

**ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन! तिष्ठति।**
**भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया।।** इति।
(गीता १८.६१)

---

**पृथिवी अस्य पद्भ्याम्** — धरती परमशिव के दोनों चरण हैं। **प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्** इस सूत्र में 'पद्भ्याम्' में तृतीया विभक्ति हुई है। इस प्रकार परम शिव विश्वात्मा और विश्वस्वरूप ही है यही इसका तात्पर्यार्थ है।

**सर्वभूतान्तरात्मा** = सभी पाञ्चभौतिक शरीरधारी प्राणियों का अन्तरात्मा (जीवात्मा) भी वही है। उन उन प्राणियों का प्रेरक होकर सभी के हृदयस्थल में वास करते हुए उनका स्वामी भी वही है। जैसा कि श्रुतिवचन है—

एको देवः सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा।
कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च॥ (श्वे.उ.६.११)

एकमात्र परमशिव ही प्रकाशस्वरूप 'देव' होकर सभी प्राणियों में गुप्त रूप से रहता है। सर्वव्यापक होने पर भी सभी प्राणियों के अन्तःकरण में वास करता है। वह सभी प्राणियों के पुण्य-पाप का साक्षी है। परम शिव सभी व्यक्तियों में अधिष्ठानस्वरूप विद्यमान है। वही कर्मफल का **साक्षी चेता** (सभी को चेतना प्रदान करनेवाला) कैवल्य (मोक्ष) के आनन्दानुभव में लीन और प्रलयकाल में शक्तिसंकोच के कारण निर्गुण भी है।

**यः सर्वाणि भूतान्यन्तरो यमयत्येष त आत्मा अन्तर्याम्यमृतः** (बृ.३.७.१४)

"जो सम्पूर्ण प्राणियों में रहकर उन्हें नियन्त्रित करता है, वह परमशिव-परमात्मा अमर और अन्तर्यामी है।" भगवान् श्रीकृष्ण ने गीता में कहा है—

ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन! तिष्ठति।
भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया॥ (१८.६१)

"अर्जुन! परमेश्वर यन्त्र पर आरूढ समस्त प्राणियों को माया द्वारा (चित्शक्ति- द्वारा) संचालित करते हुए सभी प्राणियों के हृदयस्थल में अवस्थित है।"

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

उक्तं च **रेणुकभगवत्पादाचार्यैः**—

**सर्वेषां प्रेरकत्वेन शम्भुरन्तस्थितः सदा ।**

(सि. शि. १८-२७) इति ॥४॥

उक्तादक्षरपरशिवब्रह्मण एव स्थूलप्रपञ्चलीलायां द्युलोकादिपञ्चाग्न्युत्पत्त्यनन्तरं प्रजोत्पत्तिमाह—

**तस्मादग्निः समिधो यस्य सूर्यः**
**सोमात् पर्जन्य ओषधयः पृथिव्याम् ।**
**पुमान् रेतः सिञ्चति योषितायां**
**बह्वीः प्रजाः पुरुषात् सम्प्रसूताः ।।५।।**

**तस्मात्** इति । **तस्मात्** = परशिवब्रह्मणोऽक्षरात्, **यस्य** = द्युलोकाग्नेः, **सूर्यः** = **समिधः** = काष्ठरूपः, **सोऽग्निः** = अग्नित्वेन रूपितो द्युलोकः, जात इति शेषः । **सोमात्** = द्युलोकाग्न्युत्पन्नात् चन्द्रात्, **पर्जन्यो** = मेघाख्यो द्वितीयाग्निः, सम्भूत इति शेषः ।

---

श्री रेणुकभगवत्पादाचार्य कहते हैं—

सर्वेषां प्रेरकत्वेन शम्भुरन्तःस्थितः सदा ।

(सि. शि. १८.२७)

परम शिव परमात्मा सभी के अन्तःकरण में प्रेरक होकर वास करते हैं ॥४॥

**अवतरण-भाष्य**— उसी अक्षर परशिव ब्रह्म से ही द्युलोक (स्वर्ग), पर्जन्य (मेघ), पृथिवी, पुरुष और स्त्री इन पांच स्वरूपों में पांच अग्नियों का प्रादुर्भाव उस परम शिव की स्थूल-प्रपञ्च-लीला की अवधि में हुआ है, जिसके पश्चात् नानाविध प्रजा की सृष्टि हुई है । इसी अर्थ को यह मन्त्र सूचित कर रहा है—

***मन्त्रार्थ***– **उसी परम शिव से अग्नि उत्पन्न हुआ, जिसकी समिधाएं सूर्य हैं । चन्द्र से पर्जन्य और (पर्जन्य से) पृथिवी पर वनस्पतियां उत्पन्न हुई । पुरुष स्त्री में जब वीर्यसिञ्चन करता है, तब नानाविध प्रजा उस परम शिव से उत्पन्न होती है। ।।५।।**

**तस्मात्** इत्यादि । **तस्माद् अग्निः सम्प्रसूतः** = उस अक्षर परशिव ब्रह्म से द्युलोक स्वरूप अग्नि का प्रादुर्भाव हुआ । **यस्य समिधः सूर्यो जातः** = द्युलोक (स्वर्ग) के रूप में अवतीर्ण जिस अग्नि की काष्ठसामग्री के रूप में सूर्य स्वयं उत्पन्न हुआ । **सोमात् पर्जन्यः सम्प्रसूतः** = द्युलोकस्वरूप अग्नि से उत्पन्न चन्द्र से मेघ नामक पर्जन्य के रूप में द्वितीय अग्नि ने जन्म लिया । **पृथिव्याम् ओषधयः सम्प्रसूताः** = उस पर्जन्य से वृष्टि द्वारा पृथिवी-

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

पर्जन्यात् **पृथिव्याम्** = भूम्याख्यतृतीयाग्नौ, **ओषधयः** = व्रीहियवादिरूपाः, वृष्टिद्वारा समुत्पद्यन्त इति शेषः । 'ओषधिभ्यश्चाऽन्नरूपेण चतुर्थाग्निरूपं पुरुषं प्राप्ताभ्यो रेतो जायते' इत्यध्याहृत्य **पुमान्** = चतुर्थाग्निरूपः पुरुषः, **रेतः** = शुक्रम्, **योषितायाम्** = पञ्चमाग्निरूपायां स्त्रियाम्, **सिञ्चति** = प्रक्षिपतीति योजयितव्यम् । एवं क्रमेण **बह्वीः** = बह्व्यः, **प्रजाः** = मनुष्यादयः प्राणिवर्गाः, **पुरुषादुक्तादक्षराद्** ब्रह्मणः **सम्प्रसृताः** = सम्यगाविर्भवन्तीत्यर्थः ॥५॥

**तस्माद् ऋचः साम यजूंषि दीक्षा**
**यज्ञाश्च सर्वे क्रतवो दक्षिणाश्च ।**
**संवत्सरश्च यजमानश्च लोकाः**
**सोमो यत्र पवते यत्र सूर्यः ।।६।।**

किञ्च, **तस्मात्** = परशिवब्रह्मणः शक्तिविशिष्टात् (**ऋचः साम यजूंषि** =) ऋग्यजुःसामवेदाश्च **दीक्षाः** = अप्राकृताः प्राकृताश्च ज्ञानदानमलक्षपणधर्मिण्यश्चाऽप्राकृताः क्रियाज्ञानशक्त्यात्मकाः । तदुक्तं स्पन्दप्रीपिकायाम्—

---

स्वरूप तृतीय अग्नि में व्रीहि (चावल) यव (जौ) आदि नाना वनस्पतियां उत्पन्न हुई । **पुमान् योषितायां रेतः सिञ्चति** = उन वनस्पतियों से अन्न बनता है और वह अन्न जब पुरुष रूप में अवतीर्ण चतुर्थ अग्नि को प्राप्त होता है, उससे रेतस् (वीर्य) उत्पन्न होता है । इस अर्थ का अध्याहार करते हुए यह मन्त्र भाग है । पुरुष चतुर्थ अग्नि के रूप में और योषिता (स्त्री) पञ्चम अग्नि के रूप में अवतीर्ण है । वह पुरुष (जब) स्त्री में वीर्यसिञ्चन करता है, (तब) **पुरुषाद् बह्वीः प्रजाः सम्प्रसूताः** = उस अक्षरब्रह्म (परमशिव) से नानाविध मनुष्य, पशु, पक्षी, कीट, पतंग, वृक्ष आदि नानाविध स्थावर- जंगम प्राणी जन्म लेते हैं, अच्छी तरह प्रकट होते हैं ॥५॥

***मन्त्रार्थ*** **– चित्शक्तिविशिष्ट उसी परशिव ब्रह्म से ऋचाएं, साम, यजु, दीक्षा, सभी यज्ञ, क्रतु, संवत्सर और वे लोक आविर्भूत हुए, जहां साम्व सदाशिव पावन करते हैं, और जहां सूर्य तपता है ।।६।।**

**व्याख्या– तस्मात्** इत्यादि । **तस्मात्** = उस शक्तिविशिष्ट परशिव ब्रह्म से, **ऋचः** = छन्दोबद्ध ऋचाएं (ऋग्वेद), **साम** = मन्त्रगीतप्रधान सामवेद, **यजूंषि (च)** = और गद्यमन्त्रबद्ध यजुर्वेद (**सम्प्रसूतानि** = प्रादुर्भुत हुए।) 'वेदत्रयी' अथवा 'त्रेता के अन्तर्गत यज्ञानुष्ठान में होता ऋग्वैदिक मन्त्रों द्वारा स्तुतिपाठ करता है, उद्गाता सामगान करता है और अध्वर्यु यजुर्वेदमन्त्रपाठ करता है । उस वेदत्रयी का अवतार चित्शक्तिविशिष्ट परशिव स्वरूप अक्षर ब्रह्म ही हुआ। **तस्माद् दीक्षाः सम्प्रसूताः** = उसी चित्शक्तिविशिष्ट परशिव

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

**ददाति ज्ञानसद्भावं क्षपयत्यखिलं .मलम्।**
**बोधाऽनुवेधाद् दीक्षोक्ता दानक्षपणधर्मिणी।।** इति।

तथैव रेणुकभगवत्पादाचार्यैरप्युक्तम् —

**दीयते च शिवज्ञानं क्षीयते पाशबन्धनम्।**
**यस्मादतः समाख्याता दीक्षेतीयं विचक्षणैः।।** इति।

(सि. सि. ६.११-१२)

न (च) भ्रमितव्यमप्राकृतदीक्षायास्तान्त्रिकत्वमिति, दीक्षाशब्दितानां विभूतिलिङ्गधारणादीनां **'भूत्यै न प्रमदितव्यम्'**, **'लिङ्गाङ्गशोभा मोक्षमार्गैकनिष्ठाः'**, **'अमृतस्य देवधारणो भूयासम्'** इत्यादिप्रत्यक्षश्रुत्यैव विधानाद् दीक्षाशब्दितवीरशैवनियमानां वैदिकत्वं सिद्धम्।

---

ब्रह्म से दीक्षाओं का आविर्भाव हुआ। वे दीक्षाएं द्विविध हैं— अप्राकृत और प्राकृत। सभी अप्राकृत दीक्षाएं क्रियाशक्ति और ज्ञानशक्तिस्वरूपा हैं। ज्ञान का दान और मल (अज्ञान) का क्षपण उनका धर्म है। जैसा कि **'स्पन्दकारिका'** में कहा है—

ददाति ज्ञानसद्भावं क्षपयत्यखिलं मलम्।
बोधानुवेधाद् दीक्षोक्ता दानक्षपणधर्मिणी।।

[**'दीक्षा'** शब्द दो धातुओं से निष्पन्न है— दानार्थक 'दा' धातु से और अवखण्डनार्थक 'दो' धातु से। तदनुसार पूर्वोक्त श्लोक का अर्थ इस प्रकार है—] यतः जो ज्ञानदान करती है, जो सम्पूर्ण अज्ञानस्वरूप मल का क्षय करती है, अतः बोध का अन्तःप्रवेश होने के कारण उसे **'दीक्षा'** कहते हैं, जिसका धर्म ज्ञानदान और अज्ञानमल को दूर करना हो।

उसीप्रकार **श्रीरेणुकभगवत्पादाचार्य** भी कहते हैं—

दीयते च शिवज्ञानं क्षीयते पाशबन्धनम्।
यस्मादतः समाख्याता दीक्षेतीयं विचक्षणैः।।

(सि. शि. ६.११-१२)

यतः जो शिवज्ञान प्रदान करती है और अज्ञानस्वरूप पाश के बन्धन का विनाश करती है, अतः विचक्षण लोग उसे **'दीक्षा'** कहते हैं।

इस भ्रम में नहीं पड़ना चाहिए कि अप्राकृत दीक्षामात्र तान्त्रिक दीक्षा होती है। प्रत्यक्ष श्रुति ने ही विभूति, लिङ्गधारण आदि को 'दीक्षा' शब्द से अभिहित किया है। **'भूत्यै न प्रमदितव्यम्'**, **'लिङ्गाङ्गशोभा मोक्षमार्गैकनिष्ठा'**, **'अमृतस्य देवधारणो भूयासम्'** इत्यादि श्रुतिवचन इसमें प्रमाण हैं। अतः 'दीक्षा' शब्द से अभिहित वीरशैवों के धार्मिक

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

पशुपतिसंस्कारसाहित्यतद्राहित्यप्रयुक्तत्वादप्राकृतत्वप्राकृतत्वयोर्वीरशैवानां शिवसंस्काररूपदीक्षैव । तदुक्तं **रेणुकभगवत्पादाचार्येण—**

**विशुद्धाः प्राकृताश्चेति द्विविधा मानुषा स्मृताः ।**
**शिवसंस्कारिणः शुद्धा इतरे प्राकृता मताः ।।**
**(सि. शि. १०.३४)**

ज्ञानदानमलक्षपणदीक्षारूपशिवसंस्कारसंपन्नानां पूर्वकाण्डीय-पाशाश्रयपशु-कर्मानुष्ठाने प्रयोजनाभावात्, पूर्वाश्रयनिरसनस्थलविरोधाच्च । **यज्ञाश्चाऽग्निहोत्रादयो यूपरहिताः सर्वे क्रतवश्च** । सयूपा विश्वजिदादयः शिवार्चादयः शिवयज्ञाश्च, प्राकृताऽप्राकृतानुष्ठेयाश्च ।

**किं यज्ञैरग्निहोत्राद्यैः किं तपोभिश्च दुश्चरैः ।**
**लिङ्गार्चनरतिर्यस्य स सिद्धः सर्वकर्मसु ।।**
**(सि. शि. १५.३५)**

---

नियमों का वैदिक होना सिद्ध है । अप्राकृत और प्राकृत दीक्षा में अन्तर यह है कि अप्राकृत दीक्षाएं **'पशुपति' संस्कार** के साथ होती हैं और प्राकृत दीक्षाएं उनसे रहित होती हैं । अतः वीरशैवों के लिए शिव-संस्काररूप दीक्षा का ही विधान है । **श्रीरेणुकभगवत्पादाचार्य** कहते हैं—

विशुद्धाः प्राकृताश्चेति द्विविधा मानुषाः स्मृताः ।
शिवसंस्कारिणः शुद्धा इतरे प्राकृता मताः ।।
(सि. शि. १०.३४)

दो प्रकार के मनुष्य होते हैं— विशुद्ध और प्राकृत । शिव संस्कारसम्पन्न मनुष्यों को विशुद्ध और उनसे विहीन मनुष्यों को प्राकृत कहते हैं । इस प्रकार यह प्रमाणित है कि जो ज्ञानदानस्वरूप और अज्ञानमलखण्डनस्वरूप शिवसंस्कार से सम्पन्न होते हैं, उनके लिए पूर्व काण्ड में निरूपित पाशबन्धन में डालने वाले यज्ञमायादि पशुकर्मानुष्ठान का कोई प्रयोजन नहीं है । अन्यथा **पूर्वाश्रय-निरसन-स्थल** का विरोध होगा ।

**तस्मात् सर्वे यज्ञाः क्रतवश्च सम्प्रसूताः**— उसी चित्शक्तिविशिष्ट परशिव ब्रह्म से यूपरहित अग्निहोत्र आदि यज्ञ, यूपसहित विश्वजित् आदि क्रतु और वीरशैवों के लिए अनुष्ठेय शिवपूजा आदि शिवयज्ञ, जिसमें कुछ प्राकृत, कुछ अप्राकृत अनुष्ठानयोग्य हैं, उनका प्रादुर्भाव हुआ । **श्रीरेणुकभगवापादाचार्य** कहते हैं—

किं यज्ञैरग्निहोत्राद्यैः किं तपोभिश्च दुश्चरैः ।
लिङ्गार्चनरतिर्यस्य स सिद्धः सर्वकर्मसु ।।
(सि. शि. १५-३५)

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

इति **रेणुकभगवत्पादाचार्योक्तेर्न**ह्यनुष्ठेयानि पशुकर्माणि वीरशैवैः। **दक्षिणाश्च** संजाता इति शेषः। **संवत्सरादयः** कलाः। **यजमानश्च** तत्तत्कर्मफलभूता लोकाश्चोत्पन्ना भवन्तीत्यर्थः। के ते लोका इत्यत आह— **यत्र** इति। **यत्र** = लोके, **सोमः** = साम्बः, **पवते** = प्रकाशते, यत्र लोकेषु सूर्यस्तपतीति शेषः। इत्येतत् सर्वं तस्मादेव ब्रह्मणो जातमित्यर्थः ॥६॥

**तस्माच्च देवा बहुधा सम्प्रसूताः**
**साध्या मनुष्याः पशवो वयांसि।**
**प्राणाऽपानौ व्रीहियवौ तपश्च**
**श्रद्धा सत्यं ब्रह्मचर्यं विधिश्च ॥७॥**

---

अग्निहोत्र आदि यज्ञों से क्या लाभ है? अथवा अत्यन्त कठिन तपस्या करने से क्या लाभ है? जो लिङ्गपूजा में रति (अनुराग) रखता है, वह सभी कामों में सिद्धि (सफलता) प्राप्त करता है। अतः वीरशैवों को यज्ञ-क्रतु आदि पशुकर्मों का अनुष्ठान नहीं करना चाहिए।

**तस्मात् दक्षिणाश्च संवत्सरश्च सम्प्रसूताः** = उस चित्शक्तिविशिष्ट परशिव ब्रह्म से ही एकमात्र गोधन से लेकर सर्वस्व तक की यज्ञ-क्रतुओं में देय दक्षिणा तथा यज्ञ-सम्पादनयोग्य संवत्सर आदि काल-विभाग का जन्म हुआ। 'ऋचाओं' से लेकर 'संवत्सर' तक सभी कर्म साधन हैं।

**तस्मात् यजमानश्च सम्प्रसूतः** = उसी परशिव ब्रह्म से यज्ञ-क्रतु-शिवयज्ञादि के सम्पादक यजमान का जन्म हुआ, जो अष्टमूर्ति सदाशिव की प्रत्यक्ष मूर्तियों में अन्यतम है। कविकुलगुरु कालिदास कहते हैं— **या च होत्री**।

**तस्मात् लोकाः सम्प्रसूताः** = उसी चित्शक्तिविशिष्ट परशिव ब्रह्म से उन उन शुभाशुभ कर्मों के फलस्वरूप लोक उत्पन्न हुए। वे लोक कौन हैं? इस प्रश्न का समाधान चतुर्थ चरण में हैं— **सोमो यत्र पवते यत्र च सूर्यः**— जिस लोक में **उमा**, चित्शक्ति के साथ परम शिव प्रकाशित होते हैं, और जिन लोकों में सूर्य; (**तपति** = तपते हैं) इस प्रकार अध्याहार करना चाहिए।

इस प्रकार उसी चित्शक्तिविशिष्ट परशिव ब्रह्म से 'ऋचाओं' से लेकर 'संवत्सर' तक सभी कर्म के साधन, कर्ता यजमान और कर्मफलस्वरूप शिवलोक, आदित्यलोक आदि का जन्म हुआ ॥६॥

***मन्त्रार्थ*– उसी अक्षर ब्रह्म से, चित्-शक्ति-विशिष्ट परमशिव से ब्रह्मा, विष्णु आदि देवता नाना रूपों में प्रकट हुए। उसी प्रकार उसी से साध्य, मनुष्य, पशु, पक्षी, प्राण-अपान, ब्रीहि-यव, तप, श्रद्धा, सत्य, ब्रह्मचर्य और अन्य वस्तुजात प्रकट हुए ॥७॥**

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

**तस्माच्चेति।** किञ्च, **तस्माच्च** = तस्मादेवाऽक्षरात्, **देवाः** पृथिव्याद्यभिमानिनो ब्रह्मविष्ण्वादयोऽङ्गशब्दिताः, **'ब्रह्मविष्णुरुद्रेन्द्रास्ते संप्रसूयन्ते'** (अथर्वशिखा) इति, **'विष्णुरित्था परमस्य विद्वान्'** (ऋग्वेद ७.५.२९), **'सोमः पवते'** (ऋग्वेद ७.४.६) इति श्रुत्यन्तरात्। **बहुधा** = नानाविधाः, **सम्प्रसूताः** = सञ्जाताः। **साध्याः** = साध्यनामका देवविशेषाः। तस्मात् सम्प्रसूता इति सर्वप्रथमाबहुवचनान्तपदैः सम्बन्धः कर्तव्यः। मनुष्या ब्राह्मणादयश्चत्वारो वर्णाः। तदुक्तं **क्रियासारे** चतुर्विंशोपदेशे—

**अथ तस्य महेशस्य घनलिङ्गस्वरूपिणः।**
**स्थूलप्रपञ्चनिर्माणलीलायां तेषु वै पुनः॥**
**आचारादिषु लिङ्गेषु क्रियाशक्तेः कलाऽभवत्।**
**अन्यपर्यायरूपा च निवृत्तिरथ तद्वशात्॥**
**अहङ्कारादिभूम्यन्तं त्रयोविंशतितत्त्वकम्।**
**तन्मूलकारणीभूता भूयुः सत्त्वादयो गुणाः॥**

---

**व्याख्या – तस्माच्च** इत्यादि। **तस्मात् च** = और उसी परशिवस्वरूप अक्षरब्रह्म से, **देवाः** = पृथिवी आदि के अभिमानी 'अङ्ग' शब्द से अभिहित ब्रह्मा, विष्णु आदि देवता, **बहुधा** = नाना रूपों में, **सम्प्रसूताः** = उत्पन्न हुए। इसमें अनेक श्रुतिवचन प्रमाण हैं— **ब्रह्मविष्णुरुद्रेन्द्रास्ते सम्प्रसूयन्ते** (अथर्वशिखा उ. ३) (उस अक्षरब्रह्म- स्वरूप परम शिव से ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, इन्द्र, आदि देव प्रकट होते हैं।) **विष्णुरित्था परमस्य विद्वान्** (ऋ. ७.५.२९) (इस प्रकार विष्णु जो शिवतत्त्ववेत्ता हैं, वे उसी से प्रकट हुए) **सोमः पवते** (ऋ. ७.५.२९) (साम्ब सदाशिव इस शिवलोक को पावन करते हैं।)

**साध्याः** = साध्य नामक देवविशेष, **तस्मात् सम्प्रसूताः** = उसी से उत्पन्न हुए। **तस्मात् सम्प्रसूताः** इसका अन्वय सभी प्रथमा बहुवचनान्त पदों के साथ करना चाहिए। **मनुष्याः (तस्मात् सम्प्रसूताः)**= ब्राह्मण आदि चार वर्ण उसी से प्रकट हुए। जैसा कि क्रियासार में **'अथ तस्य महेशस्य'** से प्रारम्भ कर **'ब्राह्मणादयः'** तक छः श्लोकों में निरूपित है। उनका अर्थ इस प्रकार है— घनलिङ्ग (महालिङ्ग) के रूप में अवस्थित (प्रणव- मय) परम शिव जब स्थूल प्रपञ्च का निर्माण करने लगे, उस लीला के अवसर पर आचार आदि लिङ्गों में अर्थात् आचार, गुरु, शिव, चर, और प्रसाद इन पांच लिङ्गों में यथाक्रम शान्त्यतीतोत्तरा चित्शक्ति की क्रिया (निवृत्ति), ज्ञान (प्रतिष्ठा), इच्छा (विद्या), आदि (शान्ति) और परा (शान्त्यतीता) कलाएँ अवतीर्ण हुईं। उनके कारण अहंकार से लेकर पृथ्वी तक तेईस तत्त्व और उनके मूल कारण त्रिगुणात्मिका प्रकृति के सत्त्व, रज और तम ये तीन गुण उत्पन्न हुए। तदनन्तर मायातत्त्व ने जन्म लिया। अनन्तर सत्त्व, रज और तमोगुण

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

**तदात्मिकायाः प्रकृतेरन्या चेयं ततः पुनः।**
**मायातत्त्वं समुत्पन्नमथ सत्त्वादिषु त्रिषु ।।**
**सम्प्रविष्टं तु चैतन्यं तदैवं च निगद्यते।**
**रुद्रो विष्णुरजश्चेति सद्भिः सूक्ष्मार्थदर्शिभिः ।।**
**क्रमेण वह्निः सूर्यश्च सोमश्चैतेषु वै पुनः।**
**अन्तर्गताश्च चत्वारो वर्णाश्च ब्राह्मणादयः ।।** इति।

(क्रिया. २४.१४८-१५३)

**पशवः** = गवादयो ग्राम्याः, आरण्याश्च मृगादयः, **वयांसि** = पक्षिणः, **प्राणाऽपानौ** = प्राणिनां जीवनहेतुभूतौ, उपलक्षणमेतदितरप्राणवृत्तीनामपि। **व्रीहियवौ** = व्रीहियवशब्देन धान्यमात्रोपलक्षणं कृतमिति बोध्यम्। **तपः** = वीरशैवाभिमतं

---

में जिस चैतन्य का प्रवेश हुआ, उसे सूक्ष्म तत्त्ववेत्ता यथाक्रम ब्रह्मा, विष्णु और महेश कहते हैं। उन्हीं से यथाक्रम चन्द्र, सूर्य और अग्नि प्रकट हुए। इन्हीं के अन्तर्गत ब्राह्मण आदि चारों वर्णों ने जन्म लिया[१]।''

**तस्मात् पशवः सम्प्रसूताः**— उसी परम शिव से गौ आदि ग्रामीण पालतू और हिरण आदि जंगली पशुओं का जन्म हुआ। **तस्माद् वयांसि सम्प्रसूतानि**— उसी परम शिव से पक्षी उत्पन्न हुए। **तस्मात् प्राणाऽपानौ सम्प्रसूतौ**— उसी परम शिव से प्राणियों के जीवनभूत पञ्च प्राण उत्पन्न हुए। इस मन्त्र में प्राण-अपान शब्द दूसरी प्राणशक्तियों का उपलक्षण है। इस प्रकार उसी परम शिव से प्राण-अपान के साथ ही व्यान-उदान और समान वायु भी उत्पन्न हुए।

**तस्मात् व्रीहियवौ सम्प्रसूतौ** = उस परम शिव से चावल-जव आदि समस्त धान्य उत्पन्न हुए। यहां व्रीहि और यव शब्द धान्यमात्र का उपलक्षण है, ऐसा समझना चाहिए। **तस्मात् तपः सम्प्रसूतम्** = उस परम शिव से वीरशैवों को अभिमत शिवपूजा के लिए सामग्री एकत्र करने से शरीरशोषणरूप अथवा कृच्छ्र-चान्द्रायण आदि तप उत्पन्न हुआ।

---

१. 'सिद्धान्तशिखोपनिषद्' के ग्यारहवें मन्त्र में वर्णोत्पत्ति इस प्रकार निरूपित है—

सद्योजातात् ब्राह्मणाः सम्बभूवुः वामदेवात् क्षत्रिया विशश्च।
अधोरात् शूद्रास्तत्पुरुणात् शिवस्य पञ्चात्मकस्य गणा ईशानतः स्युः ।।११।।

**मन्त्रार्थः** पञ्चब्रह्मस्वरूप परमशिव के सद्योजात-मुख (गुरुलिङ्ग) से ब्राह्मणों का, वामदेव-मुख (गुरुलिङ्ग) से क्षत्रियों का, अघोर-मुख (शिवलिङ्ग) से वैश्यों का, तत्पुरुष-मुख (चरलिङ्ग) से शूद्रों का और ईशान मुख (प्रसादलिङ्ग) से शिवगणों का प्रादुर्भाव हुआ।

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

शिवपूजार्थं सामग्रीसंपादने शरीरसंशोषणरूम्, प्रसिद्धं कृच्छ्रचान्द्रायणादिरूपं वा। **श्रद्धा** = आस्तिक्यबुद्धिः, **सत्यम्** = यथार्थभाषणम्, **ब्रह्मचर्यम्** = अष्टविधमैथुनत्यागरूपम्, **विधिः** = नित्यनैमित्तिकादिः, चकारोऽनुक्तसमुच्चयार्थकः। इत्येतत् सर्वं तस्मादेव सम्प्रसूतमित्यर्थः ॥७॥

**सप्त प्राणाः प्रभवन्ति तस्मात्**
**सप्ताऽर्चिषः समिधः सप्त होमाः।**
**सप्त इमे लोका येषु चरन्ति प्राणा**
**गुहाशया निहिताः सप्त सप्त ॥८॥**

**सप्तेति**। किञ्च, **सप्त प्राणाः** = द्वे श्रोत्रे, द्वे चक्षुषी, द्वे घ्राणे, एका वाग् इति शिरसि स्थितानि सप्तेन्द्रियाणि। **प्रभवन्ति** = तस्मादेवाऽक्षरात् समुत्पद्यन्ते। **सप्ताऽर्चिषः** = उक्तेन्द्रियव्यापाराः सप्त, तस्मादेवाऽक्षरात् प्रभवन्तीति सर्वत्रानुषङ्गः। सप्त समिधः = सप्त विषयाः, स्वविषयैरेव समिध्यन्त हि सप्त प्राणाः। **सप्त**

---

**तस्मात् श्रद्धा, सत्यम्, ब्रह्मचर्यम्, विधिः च सम्प्रसूताः** — उसी परम शिव से आस्तिक्य-बुद्धि, यथार्थ-भाषण, अष्टविध मैथुन का त्यागरूप ब्रह्मचर्य और नित्य-नैमित्तिक आदि धार्मिक विधान उत्पन्न हुए। **'विधिश्च'** में प्रयुक्त **'चकार'** उसका समुच्चय सूचित कर रहा है, जिसका मन्त्र में उल्लेख नहीं है। तात्पर्य यह है कि सभी सृष्टि उसी परम शिव से ही हुई है ॥७॥

***मन्त्रार्थ*– उसी चित्शक्तिविशिष्ट परम शिव से सात प्राण, सात ज्वालाएं, सात समिधाएं, सात होम और सात लोक उत्पन्न होते हैं, जिनमें उक्त सात प्राण गुहा में सुप्तावस्था में सात सात संख्या में अवस्थित रहते हैं ॥८॥**

**व्याख्या : सप्त प्राणा** इत्यादि। किंच = और भी, **सप्त प्राणाः** = सात प्राण-दो कान, दो आखें, दो नाक, और एक वागिन्द्रिय इस प्रकार शिरोभाग में अवस्थित सात इन्द्रिय, **तस्मात् प्रभवन्ति** = उसी (परमशिव-स्वरूप) अक्षर ब्रह्म से उत्पन्न होते हैं। **सप्त अर्चिषः** = प्राणमय आग की सात लपटें अर्थात् उन इन्द्रियों के सात कार्य- कलाप **तस्मात् प्रभवन्ति** (उसी से उत्पन्न होते हैं) इस का सर्वत्र सम्बन्ध है। **सप्त समिधः** = (समिध्यन्त इति समिधः)— सात समिधाएं उन इन्द्रियों के सात विषय (दो कानों के दो शब्द, दो आखों के दो रूप, दो नाकों के दो गन्ध और एक रसना का एक गन्ध) उसी अक्षरब्रह्म से उत्पन्न होते हैं। उन्हें 'समिधाएं इसलिए कहा जाता है, कि इन्हीं विषयों से उक्त इन्द्रिय प्रज्वलित होते हैं, विषयवासनाएं भड़कती हैं। **सप्त होमास्तस्मात् प्रभवन्ति** = सात होम उसी अक्षर

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

**होमाः** = तद्विषयकोपासनानि, **सप्त इमे लोकाः** = इन्द्रियगोलकरूपाः सप्तसंख्याकाः, **येषु** सप्त लोकेषु गोलकेषु सञ्चरन्ति, **प्राणाः** = उक्तसप्तेन्द्रियाणि । कीदृशाः प्राणाः? **गुहाशयाः** = गुहायां हृदये शेरत इति गुहाशयाः, **निहिताः सप्त सप्त** = प्रतिप्राणिशरीरं सप्त सप्तसंख्याकाः स्थापिताः, सर्वेश्वरेणेति शेषः । यद्वा — **सप्त प्राणाः** = पञ्च ज्ञानेन्द्रियाणि, मनो बुद्धिश्चेति सप्त प्राणाः प्रभवन्ति । सप्ताऽर्चिषः = गार्हपत्यादयः सप्तार्चिषः काली-कराल्यादिसप्तजिह्वाविशिष्टगार्हपत्याद्यग्नय इत्यर्थः । समिदाद्युपकरणानि सप्तकालीकराल्यादिसप्तजिह्वा इमे परिदृश्यमानाः सप्त लोकाः । सप्तपदमुपलक्षणम् । चतुर्दशभुवनानीत्यर्थः । प्रभवन्ति **येषु** चतुर्दशभुवनेषु **प्राणाः** गुहाशया उक्तसप्तप्राणा अपि ईश्वरेण **निहिताः** सन्तः **सञ्चरन्ति** । सप्त सप्तेति वीप्सा पुरुषभेदाभिप्रायेण ॥८॥

**अतः समुद्रा गिरयश्च सर्वेऽ-**
**स्मात् स्यन्दन्ते सिन्धवः सर्वरूपाः ।**

---

ब्रह्म से उत्पन्न होते हैं। यहाँ '**होम**' का तात्पर्य है— 'उन विषयों से अर्चना' (जैसा कि '**शिवमानसपूजास्तोत्र**' में कहा गया है— '**पूजा ते विषयोपभोगरचना ।**' **सप्त इमे लोकास्तस्मात् प्रभवन्ति** = ये सात लोक उसी से उत्पन्न होते हैं। यहां 'लोक' का अर्थ है वे बाहरी गोलक (स्थान), जिनमें वे इन्द्रिय रहते हैं।

**येषु प्राणाश्चरन्ति** = जिनमें ये प्राण विचरण करते हैं। अर्थात् जिन बाह्य इन्द्रिय गोलकों में वे इन्द्रिय विचरण करते हैं। **कीदृशाः प्राणाः?** वे प्राण कैसे हैं? **गुहाशया निहिताः सप्त सप्त — गुहायां शेरत इति गुहाशयाः**, वे हृदयरूपी गुफा में सुप्तावस्था में रहते हैं जो सर्वेश्वर द्वारा प्रत्येक प्राणी के शरीर में सात सात की संख्या में स्थापित किये गए हैं।

अथवा **सप्त प्राणाः** — पांच ज्ञानेन्द्रिय, मन और बुद्धि, **सप्तार्चिषः** = काली, कराली आदि सात जिह्वाओं से सम्पन्न गार्हपत्य आदि सात अग्नि, **सप्त समिधः** = समिधा आदि सात उपकरण, **सप्त होमाः** = सात होम, **इमे सप्त लोकाः** = और ये प्रत्यक्ष-गोचर चतुर्दश भुवन, यहां सप्त पद उपलक्षण है। **तस्मात् प्रभवन्ति** = उसी परमशिवस्वरूप अक्षरब्रह्म से प्रादुर्भूत होते हैं। **येषु प्राणा गुहाशयाः सप्त सप्त निहिताः सञ्चरन्ति** = जिन चौदह भुवनों में पूर्वोक्त सातों प्राण (इन्द्रिय) हृदयरूपी गुफा में सुप्तावस्था में ईश्वर द्वारा स्थापित होकर प्रत्येक प्राणी के भेद से सात-सात की संख्या में सञ्चरण करते हैं ॥८॥

***मन्त्रार्थ*– इसी परम-शिव-स्वरूप अक्षर-ब्रह्म में सभी समुद्र और पर्वत उत्पन्न होते हैं। नानाविध नदियां इसी परमशिव से (उत्पन्न होकर) प्रवाहित**

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

**अतश्च सर्वा ओषधयो रसश्च**
**येनैष भूतैस्तिष्ठते ह्यन्तरात्मा ।।९।।**

**अत** इति। किञ्च, **अतः** = अस्मात् परमेश्वरात्, **समुद्राः** = क्षाराद्याः सप्त सागराः, **प्रभवन्ति**, इति पूर्वमन्त्रात् क्रियानुषङ्गः । **सर्वे** = निखिलाः, **गिरयः** = पर्वताश्च प्रभवन्ति । **तस्मात्** प्रकृतादक्षरात् परमेश्वरात्, **सर्वरूपाः** = अनेकरूपाः, **सिन्धवः** = नद्यः, **स्यन्दन्ते** = स्रवन्ति । **अतश्च** = अस्मादेवाऽक्षराद् ब्रह्मण एव, **सर्वाः** = समस्ताः, **ओषधयः** = व्रीहियवादिरूपाः, जाता इति शेषः । **रसश्च** = मधुरादिषड्विधोऽपि रसः, तस्मादेव जात इत्यर्थः । **एषः** = अक्षरः परशिवः, **हि** = यस्मात् कारणात्, **येन** = यैः,

---

**होती हैं । इसी से सभी धान्य, वनस्पतियां और षड्विध रस उत्पन्न होते हैं । अतः वह परमशिव पृथिवी आदि भूतों के अभिमानी ब्रह्मदेव और देवताओं के साथ उनका अन्तरात्मा होकर रहता है ।।९।।**

**व्याख्या : अतः समुद्रा** इत्यादि । **अतः** = उसी परम शिव से, **समुद्राः** = लवण आदि सभी समुद्र[१], **प्रभवन्ति** इस पूर्व मन्त्र की क्रिया का सर्वत्र अन्वय करना चाहिए । उत्पन्न होते हैं । और **सर्वे** = सभी, **गिरयः**[२] = पहाड़ (**प्रभवन्ति** = उत्पन्न होते हैं ।) उसी अक्षर ब्रह्म (परम शिव) से, **सर्वाः** = विविध रूपवाली, सिन्धवः[३] = नदियां, स्यन्दन्ते = बहती हैं । **अतश्च** = और उसी अक्षर ब्रह्म से, **सर्वाः** = समस्त, **ओषधयः** = चावल, जौ आदि धान्य (**जाताः** = उत्पन्न होते हैं ।) **रसश्च** = और मधुर आदि (मधुर, आम्ल, लवण, कटु, कषाय और तिक्त) षड्विध रस भी उसी से उत्पन्न होते हैं । **एषः** = यह अक्षर परशिव,

---

१. **समुद्र**— १. **लवणसमुद्र** (जम्बूद्वीप के चारों ओर), २. **इक्षुसमुद्र** (लक्षद्वीप के चारों ओर), ३. **सुरासमुद्र** (शाल्मली द्वीप के चारों ओर), ४. **सर्पिसमुद्र** (कुशद्वीप के चारों ओर), ५. **दधिसमुद्र** (क्रौंचद्वीप के चारों ओर), ६. **क्षीरसमुद्र** (शाकद्वीप के चारों ओर), ७. **शुद्धोदक समुद्र** (पुष्करद्वीप के चारों ओर)।

२. **गिरयः**— पहाड़ । महाभारत, वाराहपुराण, मत्स्यपुराण, भविष्यपुराण, कूर्मपुराण, आदि । ब्रह्मपुराण, गरुडपुराण, अग्निपुराण और विष्णुपुराण के अनुसार **सात कुलपर्वत हैं**— महेन्द्र, मलय, सह्य, शुक्तिमान्, ऋक्षवान्, विन्ध्याचल और पारियात्र । **महाभारत** के अनुसार हिमालय, कैलास, गन्धमादन, अर्बुद आदि अन्य मुख्य पर्वत हैं । पश्चिम और पूर्वीघाट के बीच में नीलगिरि है । इसके अतिरिक्त भारत में छोटी-छोटी बहुत पहाड़ियां हैं । पुराणों में सुमेरु, केसर, परिस्तरण, जठर, देवकूट, पवन, पारियात्र, कैलास, करवीर, शृंग, मकर आदि पर्वतों का भी उल्लेख हैं ।

३. **सिन्धवः** = नदियां । गंगा, यमुना, गोदावरी, सरस्वती, नर्मदा, सिन्धु और कावेरी मुख्य सात नदियां हैं । विष्णुपत्नी धरती माता को 'समुद्रवसना' और 'पर्वत-स्तनमण्डला' कहकर उससे पादस्पर्श के लिए क्षमायाचना की जाती है ।

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

वचनव्यत्ययश्छान्दसः । **भूतैः** = पृथिव्यादिभूताभिमानिब्रह्मादिदेवैः सह सामानाधिकरण्येन, **तिष्ठते** = तिष्ठति, तदधिष्ठानतया तदुपासनार्थं ब्रह्मादिस्थानेषु आधारादिषु तिष्ठति, तस्मात् तेषामन्तरात्मा भवति, अन्तर्यामितया अन्तरात्मेति संज्ञां लभते । तदुक्तं **रेणुकभगवत्पादाचार्यैः**—

**अन्तः षट्चक्ररूढानि पङ्कजानि विभावयेत् ।**
**ब्रह्मादिस्थानभूतानि भ्रूमध्यान्तानि मूलतः ।।**
**भ्रूमध्यादूर्ध्वभागे तु सहस्रदलमम्बुजम् ।**
**भावयेत् तत्र विमलं चन्द्रबिम्बं तदन्तरे ।।**
**सूक्ष्मरन्ध्रं विजानीयात् तत् कैलासपदं विदुः ।**
**तत्रस्थं भावयेच्छम्भुं सर्वकारणकारणम् ।।** इति।

(सि. शि. १२.५-७)

---

**हि** = यतः, **येन** = यैः वचन का व्यतिक्रम वैदिक है । **यैः, भूतैः** = जिन पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश आदि पञ्चभूतों के अभिमानी यथाक्रम ब्रह्मदेव, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव इन पञ्चदेवताओं के साथ सामानाधिकरण्य से रहता है[1]। अर्थात् उनके अधिष्ठाता के रूप में उनकी उपासना के लिए ब्रह्मलोक आदि आधारस्थानों में रहता है । इसीलिए उनमें अन्तर्यामी के रूप में उनका 'अन्तरात्मा' कहलाता है । जैसा कि श्रीरेणुकभगवत्पादाचार्य कहते हैं—

अन्तः षट्चक्ररूढानि पङ्कजानि विभाजयेत् ।
ब्रह्मादिस्थानभूतानि भ्रूमध्यान्तानि मूलतः ॥
भ्रूमध्यादूर्ध्वभागे तु सहस्रदलमम्बुजम् ।
भावयेत् तत्र विमलं चन्द्रबिम्बं तदन्तरे ॥
सूक्ष्मरन्ध्रं विजानीयात् तत् कैलासपदं विदुः ।
तत्रस्थं भावयेत् शम्भुं सर्वकारणकारणम् ॥

(सि. शि. १२.२५-२७)

---

१. 'सूतसंहिता' में कहा है—

कार्यं ब्रह्मा महीभागे कार्यं विष्णुर्जलांशके ।
वह्निभागे तथा रुद्रो वाय्वंशे चेश्वरः स्थितः ।
आकाशांशे शरीरे तु साक्षाद् देवः सदाशिवः ॥

पञ्चभूत परमशिव परमात्मा का प्रत्यक्ष शरीर है । उसके पृथ्वीमय अवयव में ब्रह्मदेव, जलमय अवयव में विष्णु, तेजोमय अग्निस्वरूप अवयव में रुद्र, वायुमय अवयव में ईश्वर और आकाशमय (चित्स्वरूप) शरीरावयव में साक्षात् सदाशिव वास करते हैं ।

CC-0 . Jangamwadi Math Collection. Digitzed by eGangotri

